है। पात्रों के मनोभावों के अंकन में लेखिका ने मनोविज्ञान का उपयुक्त आश्रय लिया है। इस दृष्टि से सुमन की वह भाव स्थिति उल्लेखनीय है जिसके अंतर्गत वह बार बार राजन् को भुलाकर कुछ और सोचने का प्रयत्न करती है किन्तु उसकी विचारधारा पुनः उसी बिन्दु पर जा पहुँचती है।[1] यह उल्लेखनीय है कि लेखिका ने कथागत मनोविज्ञान और संवाद योजना के अतिरिक्त प्रत्यक्ष कथन की शैली में भी पात्रों का चरित्र निरूपण किया है। यथा— भारतीय नारी शान्ता जो अपने पति द्वारा सदैव ठुकराई गई थी उसके पति ने तमाम प्रकार की यातनाएँ उसे दी थीं घर तक से जिस शान्ता को निकाल दिया गया था वही आज अपने जीवन का शेष भाग अपने पति के चरणों में अर्पण करने को तैयार है। वह धन्य है स्त्री रूप में देवी है।[2]

आलोच्य उपन्यास में प्रायः लघु एवं रोचक संवादों की योजना की गई है। यद्यपि कहीं कहीं संवादों में अनावश्यक विस्तार की प्रवृत्ति भी लक्षित की जा सकती है तथापि अधिकांश वार्तालाप चरित्र चित्रण देशकाल अथवा कथानक के विकास में सहायक रहे हैं। लेखिका ने संवादों में नाटकीयता और सजीवता लाने के लिए "शान्ता ने आते ही कहा मिना मुस्करा पड़ी और बोला"[3] जैसे क्रिया-समूचक वाक्यों का भी बहुत प्रयोग किया है। राजन् के बाल्यावस्था के संवादों में बाल मनोविज्ञान का सुन्दर प्रतिफलन हुआ है।[4] इसी प्रकार शान्ता की सास की कटूक्तियाँ भी नितान्त सहज तथा पात्रानुकूल हैं। यथा— जब उसने शेष मिठाई सास के सामने रखी तो सास रानी ने पाँव की ठोकर से सब मिठाई आँगन में फेंक दी। आँखें मटकाती हुई बोली—चुड़ैल डायन अब मेरी याद आई है जब उसमें एक भी रसगुल्ला नहीं बचा। क्या मैं बची खुची मिठाई खाने वाली हूँ। चली जा मेरे सामने से नहीं तो अभी ।[5]

प्रस्तुत उपन्यास में समकालीन प्रवृत्तियों को लक्ष्य में रखते हुए युवक-युवतियों के चरित्र-पतन के तीन कारण माने गये हैं—कुरुचिपूर्ण उपन्यासों का अध्ययन फैशन चलचित्रों के प्रति मोह। राजन् सुमन मधुप आदि पात्र इन्हीं कारणों से पथभ्रष्ट हुए। राजन् तो अपनी माता के प्रयत्न से शीघ्र ही सम्भल गया किन्तु मधुप तथा उसकी प्रेमिका सुमन का भविष्य सदा के लिए अंधकारमय हो गया। राजन् द्वारा मधुप के विषय में मधुप के प्रति कथित यह उक्ति दृष्टिव्य— ऐसे ही लड़के भारत का भविष्य बिगाड़ते हैं। न आज वह भारत की ललनाएँ रही हैं और न वह युवक ही रहे हैं। आज ज़माना कितना बदल गया है। अपने देश में भी पाश्चात्य सभ्यता का राज आ चुका है। यदि कुछ कमी है तो वह भी शीघ्र ही आ जायगी अब वह समय दूर नहीं है।[6]

---

१ देखिए गरीब घर अमीर इरादे, पृष्ठ १३६
२ ३ गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ १६८, ६१
४ देखिए गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ २४, ३१ ३२
५ ६ गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ ३०, १६१

लेखिका ने प्राकृतिक वातावरण की अपेक्षा समकालीन समाज के चित्रण की ओर अधिक ध्यान दिया है। उन्होंने यह सिद्ध किया है कि भारतीय समाज में नारी की स्थिति कितनी असहाय और विवश है। माता पिता उसकी इच्छा का आदर किए बिना ही उसे विवाह सूत्र में बांध देते हैं जो अनुचित है। लेखिका का दृष्टिकोण यह रहा है कि नारी की सहनशीलता तथा आदर्शवादिता के फलस्वरूप ही भारतीय समाज विशृंखलित होने से बचा हुआ है। उपन्यास का मुख्य प्रतिपाद्य शिक्षा के महत्व को स्वीकृति देना है। शिक्षा को सुख-सुविधा सम्पन्न प्राणियों की बपौती न मानकर लेखिका ने राजन के माध्यम से यह प्रमाणित कर दिया है कि निर्धन व्यक्ति भी सफलतापूर्वक उच्च शिक्षा प्राप्त कर सकते हैं। उक्त उद्देश्य के अतिरिक्त शान्ता तथा निशा के चरित्रों द्वारा भारतीय नारी की गुण-गरिमा एवं सहनशीलता का प्रत्यक्षीकरण भी इस उपन्यास का लक्ष्य है। इसके लिए लेखिका ने प्रायः प्रारम्भकालीन लेखिकाओं की शैली अपनाई है। उदाहरणार्थ शान्ता के विषय में निम्नलिखित भावपूर्ण कथन देखिये— वह धन्य है स्त्री रूप में देवी है। *आज अपने देश में ऐसी ही सती साध्वी नारियों की आवश्यकता है।*[1]

आलोच्य कृति में भाषा के व्यावहारिक रूप को महत्त्व दिया गया है फलतः इसमें संस्कृत के तत्सम शब्दों की अपेक्षा तद्भव शब्दों उर्दू शब्दों (बर्ताव मजा मजाक बसम यतीम आदि) और अंग्रेजी शब्दों (क्लास टीचर्स प्रजेण्ट फर्स्ट पोजीशन आदि) का प्रचुर प्रयोग हुआ है। इसी प्रकार सहयोगी शब्दयुग्मों (चहल पहल गप शप शुभ-अशुभ लेने देने पढ़ी लिखी सोच विचार आदि) एवं पुनरुक्त शब्दों (फुसर फुसर लपर-लपर कभी कभी बार-बार आदि)[3] के प्रयोग द्वारा भी भाषा को सजीव तथा व्यावहारिक रूप दिया गया है। लेखिका ने मुहावरों के प्रसंगानुकूल प्रयोग की ओर भी यथोचित ध्यान दिया है। तथापि भाषा की सजीवता के लिए प्रयुक्त ये सभी उपकरण मन पर समवेत प्रभाव नहीं डाल पाते क्योंकि अशुद्ध शब्दों तथा वाक्यों ने भाषा के सौन्दर्य को प्रायः क्षीण कर दिया है। उदाहरणार्थ निम्नलिखित उक्तियाँ द्रष्टव्य हैं— (अ) शान्ता की सास अब आगे से बहुत कुछ ठीक है[4] (आ) शान्ता ने राजू को बाजार मिठाई मंगाया और मन की सब माँ के पास जाकर रख दिया (इ) वह यकायक कह पड़ी आदि। अन्ततः यह कहा जा सकता है कि आलोच्य कृति में व्यावहारिक शब्दों के प्रयोग के फलस्वरूप भाषागत सरलता रोचकता और प्रवाह तो है किन्तु गाम्भीर्य ओज

१ गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ १६४

२ गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ ६ १ ११ १२ १३

३ गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ ११ १५ ३६ १२३ १२७

४ गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ ११ १७ २० २१ २८ ६५

५ गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ १२ १४ १७ २३

६ ७-८ गरीब घर अमीर इरादे पृष्ठ २६ ३ ६०

चरण,[१] इसके पूर्व अपने ममेरे भाई के साथ उसका अवैध सम्बन्ध,[२] मिन्नी और उसका पाप-पंक में फँसानेवाले कपटी युवक का वासनात्मक आचरण,[३] एवं सेठ के प्रति उसकी दासी का वासनात्मक आकर्षण आदि प्रसंग उपन्यास में यत्र तत्र बिखरे पड़े हैं। अश्लीलता की ये घटनाएँ कथानक में इस प्रकार प्राप्त हैं कि इन्हें जोड़ अपवादस्वरूप प्रसंगों के अतिरिक्त सर्वत्र कुत्सित यथार्थ के ही दर्शन होते हैं।

आलोच्य लेखिका ने कथानक में कतिपय ऐसे प्रसंगों का भी समावेश किया है जो वर्तमान प्रगतिशील युग में प्राय अविश्वसनीय हैं। यथा—माया द्वारा भजन गान पर कृष्ण राधा की प्रतिमा का हँस उठना,[४] अथवा चक्कर में माया के रक्षार्थ संन्यासी महात्मा की ज्वलन्त आकृति का उसके निकट साकार होना (जबकि वे अन्यत्र रहते थे)।

प्रस्तुत उपन्यास में माया, मिन्नी, मिस रेखा बनर्जी, सुजाता आदि का चरित्र परिस्थितियों द्वारा नियंत्रित रहा है। माया और सुजाता का परस्पर घनिष्ठ स्नेह, माया की धार्मिक तन्मयता तथा मिन्नी का मातृ स्नेह विशेषत उल्लेखनीय है। पुरुष पात्रों में महात्मा जी का चरित्र सर्वाधिक आदर्श रूप में चित्रित हुआ है। मिन्नी तथा माया को साथ रखकर भी वे निर्लिप्त एवं निर्विकार रहे। माया के मन की गहराई में पैठकर उसके विकार को पहचानकर उन्होंने उस माता के आसन पर सुशोभित कर मानो समस्त दुविधाओं को समाप्त कर दिया। कवि अध्यापक का चरित्र भी कुछ कम आदर्श नहीं है। रामसियार मन्ना से माया के सतीत्व की रक्षा करने के लिए उसने अपने प्राणों की बाजी लगा दी। मन्त्री नूर महम्मद नरेन्द्र (रेखा का ममेरा भाई) आदि पात्र विश्व के कुत्सित व्यक्तियों के प्रतीक हैं जो अपने स्वार्थ की पूर्ति के लिए दूसरों का संकट में डालते रहते हैं। सेठ जी मन्त्री के मजुमदार (रेखा के पति) आदि अनेक पात्र सामान्य हैं जिनमें मानवोचित दुर्बलताएँ तो हैं किन्तु उचित अवसर पर जब उनका मन जागरूक हो जाता है तो फिर वे बहुत ऊँचे उठ जाते हैं।

आलोच्य उपन्यास में अधिकांश संवाद कथानक को नाटकीय रूप में वर्णित करने के लिए प्रयुक्त हुए हैं। प्राय सभी संवादों की उल्लेखनीय विशेषता यह है कि उनमें वक्ताओं का व्यक्तित्व विशेषत प्रतिबिम्बित रहा है। उदाहरणार्थ चकले के संचालक नूर महम्मद और रमजानी (उसकी सहयोगिनी) की उक्तियों में सर्वत्र अश्लील अनर्गल एवं बाजारू शब्दावली को स्थान दिया गया है तो उधर महात्मा जी के सम्भाषण प्राय दार्शनिक एवं पावन विचारों से युक्त हैं।

देश और समाज के रंग सियारों का पर्दा खोलकर लेखिका ने वर्तमान युग की कुप्रवृत्तियों (भ्रष्टाचार व्यभिचार धोखा कपट मिथ्याचार और अन्याय) की यथार्थ झाँकी प्रस्तुत की है। अनेक ऐसी घटनाओं का उल्लेख करते हुए व्यंग्यात्मक शैली का

---

१ २ ३ ४ देखिए 'प्राणों की प्यास' पृष्ठ ५६ १४२ ६५ ६६ १५० १६०

५ ६ देखिए 'प्राणों की प्यास' पृष्ठ ३४ १६४

प्रयोग किया गया है। यथा— और उसके बाद उन लोगों की जमा बातें शुरू हुईं तो मुनकर मेरे होश उड़ गए। मैंने अपने कान अपनी ही हथेलियों से बन्द कर लिए और सोचने लगा—यही हैं इस स्वतन्त्र भारत के कर्णधार ? यही हैं उस राष्ट्रपिता के उत्तराधिकारी ? यही हैं उनके गांधीवाद ? यही हैं इस आश्रम के संस्थापक ?[1] विश्व में व्याप्त कुत्सित प्रवृत्तियों का यथार्थ चित्रण इस उपन्यास का लक्ष्य है केवल कथान्त में आत्मग्लानि का आश्रय लेकर उसे आकस्मिक मोड़ दे दिया गया है जो वस्तुतः इतना प्रभावपूर्ण नहीं बन सका।

## २२ सुश्री मधूलिका मिश्र

सुश्री मधूलिका मिश्र ने १२२ पृष्ठों और १५ परिच्छेदों में 'तड़पन बीते रैन' शीर्षक घटनाप्रधान लघु सामाजिक उपन्यास की रचना की है। इसमें हरीश और शोभना का एक डिब्बे में सहयात्रा, शोभना के प्रेमी कपूर द्वारा हरीश की हत्या के षड्यन्त्र में उलझा देना, कुमारी आप्टे नाम की महिला वकील द्वारा उसे बचा लेना और हरीश का शोभना और उसके पुत्र राहुल से मिलन चित्रित है। राहुल का जन्म हरीश और शोभना के एक रात्रि में कहीं आकस्मिक मिलन के परिणामस्वरूप हुआ था। लेखिका ने कथानक का प्रारम्भ नितान्त सहज रूप में किया है किन्तु उसका विकास करते समय ऐसे चमत्कारपूर्ण आकस्मिक मोड़ प्रस्तुत किये हैं कि अन्त तक पहुँचते पहुँचते कथानक की कृत्रिमता एवं कौतूहल के प्रति लेखिका का अत्यधिक आग्रह स्पष्टतः खटकने लगता है। इस कथानक का दूसरा उल्लेखनीय दोष यह है कि इसमें यत्र तत्र घोर अश्लील प्रसंगों का समावेश है। शोभना के पत्र में हरीश के साथ बिताई गई तूफानी रात का उल्लेख[2] और पत्र पढ़ लेने के बाद हरीश और शोभना का डिब्बे में ही प्रमादमत्त आचरण[3] (जिनकी व्याख्या लेखिका ने बहुत रस लेकर की है) मात्र सस्ती रुचि के पाठकों को आकृष्ट करने के लिए है।

विवेच्य उपन्यास में घटना-बाहुल्य इस प्रकार छाया रहा है कि अन्य तत्त्व उभर नहीं पाये। यही बात चरित्र चित्रण की भी है कि लेखिका ने इस ओर विशेष ध्यान नहीं दिया। फिर भी घटनाओं के प्रवाह में शोभना, हरीश, मिस आप्टे, मिस्टर कपूर आदि की जो विशेषताएँ सम्मुख आई हैं उनके आधार पर यह कहा जा सकता है कि उपन्यास में पात्र वर्ग के प्रतीक न होकर व्यक्ति-रूप में प्रस्तुत हुए हैं। शोभना का प्रेमातुर अन्तर, हरीश की तरल प्रतिभा एवं सरल विश्वासपूर्ण हृदय, कुमारी आप्टे का निर्भीक एवं कुशाग्र नमठ व्यक्तित्व तथा खलनायक मिस्टर कपूर का दोहरा व्यक्तित्व [(जिस पर प्रहार हो उस पर निज प्राण तक दे देना और जिससे रुष्ट हो उसे जड़ से उखाड़ फेंकना)

---

१ प्राणों की प्यास पृष्ठ ८५ ८६

२ ३ देखिए तड़पन बीते रैन पृष्ठ ४१ ६७ ६८

सहज ही पाठकों का ध्यान आकृष्ट कर लेते हैं।

लेखिका ने उपन्यास में वर्णनात्मक प्रसंगों के अतिरिक्त नाटकीयता का भी यथोचित विधान किया है। संवाद यथाप्रसंग कथानक चरित्र चित्रण एवं वातावरण के विकास में भी सहायक सिद्ध हुए हैं। उदाहरणार्थ कथानक के प्रारम्भ में नाभना हरीन से सम्भाषण करते समय हिन्दी के समकालीन साहित्यकारों एवं उनके समीक्षकों पर व्यंग्य करते हुए कहती है कि वर्तमान लेखक निकृष्ट साहित्य रचना करते हैं। अपने को प्रेमचंद एवं टैगोर समझते हैं और समाचारपत्र भी उन चोरों को लेखक सिद्ध करने का प्रयत्न करते है।[1] कपूर द्वारा धन के बल पर पुलिस को धन में करने और झूठे गवाह तैयार करके निर्दोष हरीन को ही दोषी सिद्ध करने की घटनाओं का चित्रण लेखिका ने समाज की हेय प्रवृत्ति एवं धन का सर्वविजय की ओर इंगित किया है। उपन्यास के तेरहवें चौदहवें और सोलहवें परिच्छेदों में न्यायालय के सजीव एवं स्वाभाविक दृश्य अंकित हुए हैं। चमत्कार और रहस्य से ओत प्रोत घटनाओं के द्वारा पाठकों का सस्ता मनोरंजन इस उपन्यास का लक्ष्य है और इसी कारण कथानक में कृत्रिमता का दोष आ गया है। उपन्यास की भाषा व्यावहारिक एवं प्रवाहपूर्ण है। वस्तुतः भाव पक्ष तथा अभिव्यंजना पक्ष दोनों की दृष्टि से तडपते बोल रन सामान्य श्रेणी का उपन्यास है। गम्भीर एवं साहित्यिक रुचि के भावक तो इसकी सराहना नहीं करेंगे किन्तु चलचित्र की भाँति घटनाओं के उतार चढ़ाव में रुचि लेनेवाले पाठक इसे पढ़कर अवश्य अनुरंजित होंगे।

## २३ श्रीमती सुमित्रा गढहोक

श्रीमती सुमित्रा गढहोक ने पूनम का चाँद उपन्यास में जाति भेद तथा वर्ण व्यवस्था से पीडित किशन और गोपी की मार्मिक प्रेम गाथा अंकित की है जिसमें हीर रांझा अथवा सोहिनी महिवाल के प्रमादर्श को लक्ष्य में रखा गया है। किशन सुनार था और गोपी हिरिया कहार की पुत्री थी। परस्पर दर्शन सम्भाषण से दोनों में प्रेम का विकास हुआ किन्तु जाति भेद ने उनके बीच एक दीवार खड़ी कर दी। कथानक को आरोह अवरोह में से निकालकर लेखिका ने उसमें एक ओर मार्मिकता का समावेश किया है दूसरी ओर किशन तथा उसके मित्र बिरजू के साहस और पौरुष से समस्त बाधाओं को पार कराकर कथानक को सुखान्त बना दिया गया है। गोपी की सहनशक्ति तथा उसकी माता और भाइयों की उग्रता को देखकर पाठक का हृदय प्रेमी युगल के अनिष्ट की आशंका से धड़कता रहता है—एक तीव्र जिज्ञासा उसे सदैव घेरे रहती है कि इस विजातीय प्रेम का अंतत क्या परिणाम होगा।

प्रस्तुत उपन्यास के पात्र इतने सजीव है कि यदि इस चरित्रप्रधान उपन्यास को

---

१ देखिये तडपते बोल रन पृष्ठ ८

था? ी तो उसकी जीन भी नारी जाति री ही। उसका स्वभाव था कि नार पर मरनी नहा वठन दती थी। ¹ यहाँ जमना का चारित्रिक विनपता ा व्यक्त करन क प्रसग म नारी जाति की वाचाल वत्ति पर भपन व्यग्य किया गया है।

## २८ श्रीमती मीरा महादवन

मीरा महादेवन न महाराष्ट्रीय हाकर भा हि ो म ा उपन्यास लिख हैं—सा क्या जान पीर पराइ तथा अपना घर। इनम उन्हा क्रमश एक निम्न मध्य वर्गीय परिवार की कन्या की समस्याओ एव एक बहुत परिवार की नारी की नमयी अनभूतिया का चित्रण किया है। इनम स प्रथम उपन्यास म १६४ पष्ठ तथा ४८ परिच्छद हैं और अपना घर की रचना २१८ पष्ठा एव ४८ परिच्छदा म हइ है।

### (अ) सा क्या जान पीर पराइ

प्रस्तत उपन्यास का समस्त घटनाओ एव पात्रा का कन्द्र बि दु नायिका माधवी है जा निम्न मध्यवर्गीय परिवार का एकमात्र कन्या है। घर क आर्थिक अभाव का समाधान करन क लिए वह शिक्षा पूर्ण किय बिना ही (इनका पास करन स भी पहल) नौकरी करन निकलती है और अनक मधुर कट अनुभव प्राप्त करत हुए धनापाजन करती है। उसक इन्हा अनुभवा का लखिका न कथानक का रूप दिया है। रजना नामक लडकी क द्वारा सवप्रथम उसका परिचय घाप बाबू स हआ जिनक कार्यालय म काम करत हुए धीर धीर वह उनस प्रम करन लगी किन्तु व पहल ही विवाहित थ और माधवी स प्रम का नाटक रचकर उस अर्थोपार्जन का साधन मात्र बनाना चाहत थ। जब पुष्पा ने माधवी का इसका चतावनी दी थी तो उसका मन न माना था किन्तु जब उसे प्रत्यक्ष ही घोष बाबू का व्यक्त नीचता का बाघ हो गया ता उसन उनस सब सम्बन्ध तोड लिय। इसक उपरान्त सयोगवश उसका परिचय रमा पटवधन नाम का एक सम्भ्रात महिला स हुआ। उनक तथा उनका क दायर क गीता नरन्द्र आदि अन्य सदाशय व्यक्तियो क सहयोग स माधवी ने देश की परीक्षा दी और भूदान यज्ञ म भाग लकर कुछ समय तक देश सवा म सक्रिय सहयोग दिया। इसक उपरान्त उसने थामस नामक एक इसाई यवक क दफ्तर म काय किया। साथ रहत इन दोना क मध्य अनुराग का विकास हआ किन्तु माधवी न कवल इस विचार स थामस का विवाह प्रस्ताव ठुकरा दिया कि उसकी सतान ईसाइ कह लाएगी। जब अपन मन का वदना पहचानकर उसने स्वीकृति देकर भूल सुधारनी चाही ता ज्ञात हुआ कि अब थामस अन्यत्र विवाह करन जा रहे है। थामस की विरहजन्य पीडा स क्षत वि क्षत हृदय का सहारा दिया नरन्द्र न जो कवल नि स्वार्थ भाव म उस प्रसन्न करना चाहत रह। अंत म सयोगवश चित्रकार अश्विन स उसकी पुन भेंट हुई (एक

¹ पूनम का चाँद पष्ठ १४

इसलिए किस घर जाति में न जा सकें।

तो क्या अन्तर्जातीय विवाह बुरे होते हैं ?

प्रायः वे अच्छे नहीं होते। फिर इसाइयन लड़की उनकी कट्टर होती है कि वह कभी किसी दूसरे धर्म का पालन नहीं कर सकती। यदि कर भी ले तो उसका यह विश्वास अधिक काल तक टिक नहीं सकेगा।[1]

आलोच्य लेखिका ने त्यौहारों के चित्रण की ओर विशेष ध्यान दिया है। उदाहरणार्थ एक स्थान पर क्रिश्चियन में अरबी और बंगालों की मान्यता का तथा एक अन्य स्थान पर हिन्दुस्तान के विभाजन के उपरान्त कराची में मनाये जाने वाले जमानुदिकला का[2] तथा अनेक यहूदियों की रीति-नीतियों का प्रासंगिक उल्लेख हुआ है। इस दिन आदि समारोहों में द्राक्षा का याचिन पीना शनिवार का शब्बाथ का पवित्र दिन मानकर उस दिन कोई काम न करना बकरे के खून में हाथ भिगोकर घर के दरवाजों पर पंजे लगाना वर का पहले वधू के घर जाना आदि प्रथाओं का उल्लेख विविध प्रसंगों में हुआ है। पाठकों तक राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय एकता का सन्देश पहुँचाना उपन्यास का लक्ष्य है। लेखिका ने सरल लघु वाक्यावलि एवं सुस्पष्ट भाषा का प्रयोग किया है। रचना में वर्णनात्मकता की अपेक्षा नाटकीयता अधिक है। कथा वर्णन की प्रणाली इतनी सजीव है कि सहज ही वर्ण्य से पाठक का तादात्म्य हो जाता है। यहूदी परिवार को लेकर मौलिक एवं रोचक कथानक की सृष्टि लेखिका की मौलिक सूझ बूझ का परिणाम है।

## २५ श्रीमती पुष्पा भारती

श्रीमती पुष्पा भारती ने विधाता के निमाता तथा सितारों के बीच नामक घटनाप्रधान सामाजिक उपन्यासों की रचना की है। उपन्यास लेखिका होने के साथ ही वे कहानी लेखिका भी हैं—उनके कथा संग्रह मरियम की समीक्षा इसके पूर्व की जा चुकी है। उन्होंने समसामयिक अनेक लेखिकाओं की भांति गार्हस्थ्य चित्रण पर बल न देकर समाजव्यापी अपराध मनोवृत्ति के विश्लेषण को अपने उपन्यासों का लक्ष्य बनाया है।

### (अ) विधाता के निमाता

इस उपन्यास में ग्राम सुधार के लिए सामूहिक प्रयास के यथार्थरूप महत्त्व को व्यंजित किया गया है। इसमें १७५ पृष्ठ हैं और कथानक विविध खण्डों में विभाजित है। उपन्यास का नायक अनन्त विद्याजन के उपरान्त कुछ उत्साही युवकों के सहयोग से एक

---

१ अपना घर पृष्ठ २८

२ ३ देखिये अपना घर पृष्ठ ५७ ५८ ६

४ देखिये अपना घर' पृष्ठ ६४ ६८ ८० ८२

ग्राम प्रबन्धक-संघ की स्थापना कर जन सेवा का कार्य करता है। इसके लिए उसे अनेक विरोधी परिस्थितियों (माता पिता के विरोधस्वरूप गृह-त्याग, खलनायक नीलकण्ठ का षडयन्त्र, जनता में मिथ्या प्रचार आदि) का सामना करना पड़ता है। अपनी प्रेयसी वसुधा के सहयोग से वह प्रत्येक परिस्थिति को निर्भीकतापूर्वक संभालता है फलत उसकी जय होती है और षडयन्त्रकारियों को कठोर दण्ड प्राप्त होता है। कथानक का विकास करते समय लेखिका ने जिस तीव्रता से घटनाओं का जाल बिछाया है उपसंहार में उसी तीव्रता से उसे समेटकर उत्पन्न हुई स्थिति को वश में कर लिया है। नीलकण्ठ के दल द्वारा डाकाजनी, लूटमार, अग्निकाण्ड, नारी अपहरण आदि रोमांचकारी घटनाओं की चर्चा करके लेखिका ने कथानक को रोचक बनाने का प्रयास किया है किन्तु इससे कहीं कहीं अस्वाभाविकता भी आ गई है। इसके अतिरिक्त अतुल के ग्राम-सुधार सम्बन्धी दीर्घ संवादों और कृत्रिम घटनाओं के बाहुल्य ने भी कथानक को बोझिल बना दिया है। कथा विधान का एक अन्य दोष यह है कि घटनाओं का विकास मनोवैज्ञानिक रीति से नहीं किया गया। उदाहरणार्थ वसुधा की घनिष्ठ सखी वीणा एक अत्यन्त सामान्य कारण से रुष्ट होकर नीलकण्ठ की सहयोगिनी बनकर वसुधा और अतुल के विरुद्ध षडयन्त्र में भाग लेती है और पुन उसी नाटकीय रीति से उनके पक्ष में हो जाती है। यद्यपि नीलकण्ठ के प्रति घृणा के लिए उसके पास कुछ ठोस कारण थे—नीलकण्ठ की हृदयहीनता, अनुचित सम्बन्ध स्थापित कर मद्यपान का आयोजन आदि—किन्तु लेखिका उक्त स्थिति का उचित और मनोवैज्ञानिक रीति से व्यंजित नहीं कर पाई।

आलोच्य कृति में बहुसंख्यक पात्र हैं किन्तु सम्यक् चरित्र चित्रण की स्वाभाविकता का अभाव है। लेखिका ने सत् और असत् प्रवृत्तियोंवाले पात्रों को दो वर्गों में प्रस्तुत किया है—एक ओर अतुल और उसके सहकारी (वसुधा, प्रकाश, मोहन आदि) हैं जिनका लक्ष्य जनसेवा है और दूसरी ओर नीलकण्ठ के सहकारी (गजाधर, महावीर आदि) हैं जो लूटमार, अग्निकाण्ड आदि के द्वारा जनता को आतंकित करके अपना उल्लू सीधा करते हैं। इन दोनों प्रकार के पात्रों के मध्य मजिस्ट्रेट, उनकी पुत्री वीणा, पार्वती, कन्हैया, अतुल के माता पिता आदि अनेक पात्र हैं जिनमें से कुछ अतुल का साथ देते हैं, कुछ विरोधी बने रहते और कुछ हृदय परिवर्तन होने पर एक पक्ष को त्याग कर दूसरे का समर्थन करते हैं। अन्त में प्राय सभी तटस्थ पात्र अतुल के समर्थक बन जाते हैं। उपर्युक्त स्थिति में पात्रों के मानसिक अन्तर्द्वन्द्व के चित्रण के लिए पर्याप्त अवसर था किन्तु लेखिका ने पात्रों की स्थूल विशेषताओं तक ही अपने को सीमित रखा है और ये स्थूल प्रवृत्तियाँ भी आंशिक रूप में व्यक्त हुई हैं। वस्तुत घटना-बाहुल्य में चरित्र चित्रण प्राय दब गया है। फलत कथोपकथन के माध्यम से भी मूलत कथानक को ही अग्रसर किया गया है। इस दृष्टि से वे कथोपकथन उल्लेखनीय हैं जिनमें अधिकारियों की शोषण नीति पर प्रकाश डालते हुए समाज-सुधार की योजनाओं को व्यक्त किया गया है। प्रकाश और हरिहरप्रसाद तथा अतुल और हरिहरप्रसाद के संवाद इसी

प्रकार के हैं।[1] वसुधा और अनन्त के कतिपय संवाद तथा रमों कोटि के हैं जिनमें अनन्त ने वसुधा की जिज्ञासाओं के उत्तर में ग्राम प्रबन्ध एवं संघ के उद्देश्यों को स्पष्ट किया है।[2] यहाँ यह उल्लेखनीय है कि ये कथोपकथन रोचक कम, आवश्यकता से अधिक विस्तृत हो गए हैं—अनन्त की तत्सम्बन्धी उक्तियों का पढ़ते समय ऐसा प्रतीत होता है मानो उपन्यास न पढ़कर ग्राम सुधार पर कोई योजना विवरण पढ़ा जा रहा है।

विधाता के निर्माता में ग्रामों की विविध समस्याओं (मकान मनोरंजन निर्धनता जमींदारों द्वारा कृषकों का शोषण अशिक्षा आदि) की विस्तृत चर्चा करते हुए अनन्त द्वारा संचालित ग्राम प्रबन्धक संघ की ओर से ग्राम सुधार की उचित पृष्ठभूमि प्रस्तुत की गई है। वसुधा के पिता संघ के सदस्य थे अनन्त के पिता धनी व्यापारी थे और बीणा के पिता न्यायाधीश थे किन्तु उन्होंने अपने उत्तरदायित्व का यथोचित निर्वाह नहीं किया। लेखिका ने उनके काले कारनामों की चर्चा करके समाज में प्रचलित भ्रष्टाचार के रहस्योद्घाटन का प्रयास किया है किन्तु यह समाज का कुरूप पक्ष है उसकी उज्ज्वल संभावनाओं की ओर उन्होंने दृष्टिपात तक नहीं किया। समस्त उपन्यास में खलनायक नीलकण्ठ और उसके सहकारियों को कल्पना बनाकर रोमांचकारी वातावरण की सृष्टि की गई है किन्तु अभिव्यक्ति में स्वाभाविकता एवं मनोविज्ञान का प्रायः अभाव रहा है अतः देशकाल का चित्रण अनेकत्र कृत्रिम प्रतीत होता है। इस उपन्यास को यदि हम उद्देश्यप्रधान कहें तो अनुचित न होगा क्योंकि इसमें अन्य सभी तत्त्व उद्देश्य द्वारा शासित रहे हैं। स्वतन्त्रता के उपरान्त भारतीय नेताओं ने भारत की उन्नति के लिए ग्राम सुधार की आवश्यकता का बहुत प्रतिपादन किया है। पुष्पा भारती ने भी प्रस्तुत कृति में इसी उद्देश्य को सम्मुख रखा है और इस दिशा में ये योजनाएँ प्रस्तुत की हैं—सामूहिक प्रयास द्वारा खेती ग्राम में नहरों का निर्माण तथा बाँध की स्थापना ग्राम पंचायतों का उचित संगठन शिक्षा का प्रसार युवतियों को अक्षर ज्ञान के अतिरिक्त कला कौशल तथा गृहस्थी सम्बन्धी ज्ञान देना आदि। ये योजनाएँ निश्चय ही उपयोगी हैं। उपन्यास का उद्देश्य अथवा संदेश ग्रामीणों के प्रति प्रकाश की निम्नलिखित उक्ति में भलीभाँति व्यक्त हुआ है— अब युग ने करवट ली है। बरसों का संतप्त मानव अब जाग्रत हो उठा है। हम सुनते आये हैं कि विधाता ने सृष्टि का निर्माण किया है उसने अपने हाथों से हमारी तकदीर लिख दी है। लेकिन हम इस भावना को समूल नष्ट कर देना है। हम अपने हाथों अपना निर्माण करना होगा। संगठित के सामूहिक प्रयोग से हम क्या नहीं कर सकते।

आलोच्य कृति में सरल और मुहावरेदार भाषा को स्थान प्राप्त हुआ है। वाक्य रचना में लिंग वचन की अशुद्धियाँ बहुत हैं जो सम्भवतः स्थानीय प्रभाव का परिणाम

---

१ २ देखिये विधाता के निर्माता (अ) पृष्ठ ३१ ३३ ५६ ६० (आ) पृष्ठ २३ २८
३ विधाता के निर्माता पृष्ठ १७४

और मालती भी जीवनपर्यन्त उसकी स्मृति में घुलती रही। इस प्रकार मालती शंकर की कथा को इस उपन्यास का प्रासंगिक वृत्त माना जा सकता है। लेखिका की कथानक में रोचकता स्वाभाविकता और मार्मिकता के समावेश में सराहनीय सफलता मिली है जिसका कारण यह है कि उन्होंने कथा विकास की धारा अवस्थाओं की सुगठित योजना की है। कथानक का प्रारम्भ जितना जिज्ञासामूलक है अन्त भी उतना ही मार्मिक है। उन्होंने उपसंहार को असन्तुलित नहीं होने दिया है। लेखिका ने कथा में यथार्थ और आदर्श के सूत्रों को इस प्रकार ग्रथित रखा है कि उसमें सस्ती रोचकता के स्थान पर मनोवैज्ञानिक सत्यता और जीवन की प्रौढ़ व्यावहारिकता का सहज ही दर्शन किया जा सकता है।

इस उपन्यास का नायक शंकर है जिसके व्यक्तित्व के तीन संस्थान हैं—एक ओर उसके निश्छल भावों की अभिव्यक्ति है दूसरी ओर अपराध जगत् में उसके क्रमशः अभ्यस्त होते जाने का सजीव वर्णन है और तीसरी ओर मालती के प्रति उसके सहज अनुराग तथा लक्ष्मी के प्रति कर्तव्यजनित प्रेम का द्वन्द्वात्मक चित्रण है। सामाजिक विषमताओं और पुलिस द्वारा मिथ्या दोषारोपण के फलस्वरूप वह उत्कट इच्छा होने पर भी कभी अपने चरित्र का संस्कार न कर सका यह उसके जीवन की सहज करुण विडम्बना है। सरदार नार्नसिंह डाक्टर सक्सेना और श्रीमती कपूर को धोखा देते समय उसके मन में शिव और अशिव का जो द्वन्द्व विद्यमान रहा वह बाद के प्रसंगों में भी आत्मचिन्तन के रूप में प्रायशः उभरा है। यही कारण है कि जहाँ उसके अपराधी मित्रों (बाबूलाल गबरू तुलसीराम पंडा इस्माइल) के प्रति हमारे मन में कोई सहानुभूति उत्पन्न नहीं होती वहाँ शंकर के प्रति हमारा सद्भाव निरन्तर जाग्रत रहता है। नारी पात्रों में लेखिका ने मालती के मन को स्वच्छ सशक्त रखा है। उसके मन में शंकर के प्रति अनन्य अनुराग है जिसे वह उसके विकट अपराधी हो जाने पर भी नहीं भुला सकी। शंकर को सत्य पथ पर आरूढ़ करने का उसने भरसक प्रयत्न किया किन्तु वह और उसके माता पिता इस दिशा में इसलिए सफल नहीं हो सके कि पुलिस की सशंकित दृष्टि ने प्रत्येक अवसर पर शंकर के मन को भीरु बना दिया। लक्ष्मी ने अपने पिता द्वारिकाप्रसाद से अपराध वृत्ति को संस्कार रूप में पाया था अतः उसने प्रारम्भ में शंकर को अपराधी मनोवृत्ति को प्रोत्साहन देकर उसे इस पंक से निकलने का अवसर नहीं दिया। घटना क्रम से अपनी छोटी बहिन जगदम्बा की भाँति वह भी आदर्शवादी हो गई किन्तु तब तक शंकर के अपराधों की छाया दूर तक फैल चुकी थी। अन्ततः यह कहा जा सकता है कि लेखिका को घटना नियोजन की भाँति चरित्र चित्रण में भी पूर्ण सफलता प्राप्त हुई है क्योंकि उनके पात्र प्रायः स्थिर न होकर गतिशील हैं और अन्तर्द्वन्द्व एवं मनोविज्ञान का आश्रय लेकर उनके द्वारा जीवन की बहुमुखी प्रवृत्तियों का उद्घाटन किया गया है।

प्रस्तुत उपन्यास में समाज के विविध रूपों का उद्घाटन हुआ है फलतः इसमें पात्रानुकूल कथोपकथन की ओर विशेष ध्यान दिया गया है। संवादों में सरलता और व्यावहारिकता का समावेश इतने नैसर्गिक रूप में हुआ है कि कथा विकास में उनके योग

पाठक का ध्यान सहज ही ध्यान आकृष्ट हो जाता है।[1] लेखिका ने कथोपकथन की योजना सायास नहीं की है फलतः वे कथा सौष्ठव में बाधक न होकर सर्वत्र सहायक सिद्ध हुए हैं। इस सफलता का श्रेय लेखिका की अनुभव प्राप्ति और विषय से उनके तादात्म्य को दिया जाना चाहिए।

आलोच्य उपन्यास में समकालीन सामाजिक वातावरण के कतिपय पक्षों की सशक्त अभिव्यक्ति हुई है। लेखिका ने शंकर शुक्ल और इस्माइल के माध्यम से अपराधी मनोवृत्ति के व्यक्तियों की कार्यविधि का अच्छा परिचय दिया है। इस प्रसंग में पुलिस कर्मचारियों द्वारा निरपराध व्यक्ति को अपराध विशेष के लिए दोषी ठहराने और रिश्वत लेकर कैदी को छोड़ देने का उल्लेख करके लेखिका ने यथार्थ का व्यंग्यमूलक उद्घाटन किया है। स्पष्ट है कि उन्हें इन दोनों वर्गों में से किसी के प्रति भी सहानुभूति नहीं है। इसी प्रकार उन्होंने धार्मिक रूढ़ियों पर भी सजीव प्रहार किया है। तुलसीराम पंडा द्वारा स्त्रियों को संतान प्राप्ति में सहायता देने, जेब काटने और यात्रियों को ठगने की चर्चा इसी उद्देश्य से की गई है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि लेखिका ने यथार्थवादी दृष्टिकोण से समकालीन सामाजिक समस्याओं को उभारकर देशकाल का सजग निर्वाह किया है।

सुश्री पुष्पा भारती ने इस उपन्यास की रचना इस उद्देश्य से की है कि हम अपराधियों के प्रति दुराग्रही अथवा पूर्वाग्रही वृत्ति न अपनाकर उनके प्रति सहानुभूतिपूर्ण व्यवहार करने का संकल्प करें। अपराध करने पर भी व्यक्ति का हृदय परिवर्तन सम्भव है, आवश्यकता केवल इस बात की है कि उसके मनोवेगों की धैर्यपूर्वक परीक्षा की जाय। यह सत्य है कि इस सिद्धान्त को सभी श्रेणियों के अपराधियों पर एक जैसी सफलता के साथ लागू नहीं किया जा सकता तथापि यदि पुलिस कर्मचारियों द्वारा इस ध्यान में रखा जाता तो अपराधी के चरित्र का उत्तरोत्तर ह्रास कभी सम्भव न होता। हिन्दी उपन्यास लेखिकाओं में इस समस्या के निरूपण और सफल रूप में निर्वहण की ओर सर्वप्रथम श्रीमती भारती ने ही ध्यान दिया है जिसके लिए इन्हें साधुवाद दिया जाना चाहिए।

भाषा भाव प्रेषण का साधन है अतः उसमें विषयानुकूलता का होना अत्यन्त आवश्यक है। आलोच्य लेखिका ने कथानक के सूत्रों को जन सामान्य के मध्य से चुना है अतः उनकी भाषा भी तदनुकूल व्यावहारिकता से अनुप्राणित है। भाषा के स्तर का निर्धारण करते समय उन्होंने कथा प्रसंग के अतिरिक्त पात्रों की सामाजिक मानसिक स्थिति को भी दृष्टि में रखा है। उनकी एक प्रमुख विशेषता यह है कि उन्होंने वाक्य विन्यास में अनावश्यक विस्तार को नहीं अपनाया है। फलतः उनकी भाषा में जटिलता का अनिवार्य बहिष्कार सा हो गया और उसमें चित्र-गुण का भी सहज समावेश हो गया है। सामाजिक परम्पराओं के प्रति अनास्था न रखकर उन्होंने प्रायः छोटे वाक्यों में कथोपकथन किया है

---

१ दंशिव किनारों के बीच, पृष्ठ १०४, १०६, १०७, १३८, १४७-१५०

२ दंशिव किनारों के बीच, पृष्ठ ६०, ६२, ६६, ७०, ७१

जिससे उनके अभिव्यंजना कौशल का सहज ही अनुमान लगाया जा सकता है।

## २६ सुश्री उषा प्रियंवदा

सुश्री उषा प्रियंवदा ने पचपन खम्भे लाल दीवारें नामक मनोवैज्ञानिक सामाजिक उपन्यास की रचना की है जिसमें १३८ पृष्ठ और ११ परिच्छेद हैं।[1] प्रस्तुत उपन्यास की नायिका सुषमा निम्न मध्य वर्ग के एक परिवार की सबसे बड़ी पुत्री है। उसके पिता ने उसे एम० ए० तक शिक्षा दिलाई किन्तु निर्धन होने के कारण वे उसका विवाह न कर पाए। सुषमा ने एक कालेज में नौकरी करके परिवार का भार सँभाला। अपने भाई बहिनों के सुख के लिए उसने अपने को मिटा डालने का निश्चय किया किन्तु कई बार उसका मन अपने जीवन की नीरसता पर ऊब उठता था। संयोगवश उसका परिचय नील से हुआ और उसके प्रेम ने सुषमा के जीवन में सरसता का संचार किया। नील के अत्यधिक आग्रह पर भी सुषमा उससे विवाह न कर सकी क्योंकि एक तो वह उससे पाँच वर्ष छोटा था दूसरे वह अपने परिवार को मझधार में नहीं छोड़ना चाहती थी। सुषमा के मानसिक अन्तर्द्वन्द्व, कर्त्तव्य और भावना के संघर्ष, अशान्ति, अतृप्ति आदि मनोभावों के परिस्थिति सापेक्ष मनोवैज्ञानिक चित्र अंकित करने में लेखिका विशेष सफल रही हैं।

सुषमा के माता पिता, उसके कालेज की सहशिक्षिकाओं, छात्राओं आदि की प्रवृत्तियों का यथाप्रसंग उल्लेख करके लेखिका ने प्रस्तुत कृति में स्वाभाविकता लाने का प्रयास किया है। मिस शास्त्री की ईर्ष्यालु एवं निन्दक प्रवृत्ति का मनोवैज्ञानिक चित्रण करने में वे विशेष सफल रही हैं। क्योंकि मिस शास्त्री अपने यौवन काल में किसी युवक को आकृष्ट करने में सफल नहीं हुई अतः अपनी अधेड़ावस्था में उन्हें किसी भी युवक-युवती का रोमांस फूटी आँखों न सुहाता था। अपनी पालतू बिल्ली डियरेस्ट पर ही वे अपना सारा स्नेह उड़ेलती थीं।

कथानक को नाटकीय सज्जा प्रदान करते हुए लेखिका ने संक्षिप्त एवं पात्रानुकूल कथोपकथन की योजना की है। प्रसंगानुकूल हास्य व्यंग्य, दीनता, करुणा, स्नेह आदि भावों का यथानुरूप समावेश होने के कारण संवाद रोचक एवं सहज बन पड़े हैं। शिक्षित पात्रों की उक्तियों में भी प्रायः बसी आदि अंग्रेजी शब्दों का चित्रण उन्हें स्वाभाविक रूप देने में सक्षम सिद्ध हुआ है। कथानक का मुख्य कार्यक्षेत्र कालेज का होस्टल है और छात्राओं की उपद्रवी हरकतें (शिक्षिकाओं के कमरों में झाँकना या उनके खाने के टिफिन में मेंढक भर देना) शिक्षिकाओं के आचरण और व्यक्तिगत जीवन की विविधताओं (किसी का प्रेम विवाह, किसी का केवल प्रेमी से ही सन्तुष्ट रहकर विवाह न करना, किसी का परनिन्दा की प्रवृत्ति आदि) के चित्रण द्वारा लेखिका ने वातावरण

---

१ दृष्टव्य पचपन खम्भे लाल दीवारें पृष्ठ ३

जिससे उनके अभिव्यंजना कौशल का सहज ही अनुमान लगाया जा सकता है।

## २६ सुश्री उषा प्रियवंदा

सुश्री उषा प्रियवदा ने पचपन खम्भे लाल दीवारें नामक मनोवैज्ञानिक सामाजिक उपन्यास की रचना की है जिसमें १३८ पृष्ठ और २१ परिच्छेद हैं। प्रस्तुत उपन्यास की नायिका सुषमा निम्न मध्य वर्ग के एक परिवार की सबसे बड़ी पुत्री है। उसके पिता ने उसे एम० ए० तक शिक्षा दिलाई किन्तु निधन होने के कारण वे उसका विवाह न कर पाए। सुषमा ने एक कालेज में नौकरी करके परिवार का भार संभाला। अपने भाई बहिनों के सुख के लिए उसने अपने को मिटा डालने का निश्चय किया किन्तु कई बार उसका मन अपने जीवन की नीरसता पर ऊब उठता था। संयोगवश उसका परिचय नील से हुआ और उसके प्रेम ने सुषमा के जीवन में सरसता का संचार किया। नील के अत्यधिक आग्रह पर भी सुषमा उससे विवाह न कर सकी क्योंकि एक तो वह उससे पाँच वर्ष छोटा था दूसरे वह अपने परिवार को मझधार में नहीं छोड़ना चाहती थी। सुषमा के मानसिक अन्तर्द्वन्द्व कर्त्तव्य और भावना के संघर्ष अशान्ति अतृप्ति आदि मनोभावों के परिस्थिति सापेक्ष मनोवैज्ञानिक चित्र अंकित करने में लेखिका विशेष सफल रही है।

सुषमा के माता पिता उसके कालेज की सहशिक्षिकाओं छात्राओं आदि की प्रवृत्तियों को यथाप्रसंग उल्लेख करके लेखिका ने प्रस्तुत कृति में स्वाभाविकता लाने का प्रयास किया है। मिस शास्त्री की ईर्ष्यालु एवं निन्दक प्रवृत्ति का मनोवैज्ञानिक चित्रण करने में वे विशेष सफल रही हैं। क्योंकि मिस शास्त्री अपने यौवन काल में किसी युवक को आकृष्ट करने में सफल नहीं हुई अतः अपनी अधेड़ावस्था में उन्हें किसी भी युवक युवती का रोमांस फूटी आंखों न सुहाता था। अपनी पालतू बिल्ली स्पिट्स्ट पर ही वे अपना सारा स्नेह उड़ेलती थीं।

कथानक को नाटकीय सज्जा प्रदान करते हुए लेखिका ने संक्षिप्त एवं पात्रानुकूल कथोपकथन की योजना की है। प्रसंगानुकूल हास्य व्यंग्य दीनता करुणा अहं आदि भावों का पात्रानुरूप समावेश होने के कारण संवाद रोचक एवं सहज बन पड़े हैं। शिक्षित पात्रों की उक्तियों में फ्री प्राब्लमी आदि अंग्रेजी शब्दों का चित्रण उन्हें स्वाभाविक रूप देने में समर्थ सिद्ध हुआ है। *कथानक का मुख्य कार्यक्षेत्र कालेज का होस्टल है* और छात्राओं की उपद्रवी हरकतों (शिक्षिकाओं के कमरों में झाँकना या उनके खाने के टिफिन में से कुछ चुरा लेना) शिक्षिकाओं के आचरण और वैयक्तिक जीवन की विविधताओं (किसी का प्रेम विवाह किसी का केवल प्रेमी से ही संतुष्ट रहकर विवाह न करना किसी का परनिन्दा की प्रवृत्ति आदि) के चित्रण द्वारा लेखिका ने वातावरण

---

१ द्रष्टव्य पचपन खम्भे लाल दीवारें पृष्ठ ३

सरिता क विवाह सम्बन्ध (श्रमग रमग तथा न्मन्त ग) मुखरर सिद्ध हुए, क्योंकि अभिभावकों न जाताय भिन्नता की उप ाक्षरत हुए वर क गुणा का महत्त्व दिया। स्पष्ट है कि इस उपन्यास की कथा गाढ़ य है किन्तु वहा न्नी नखिका न विवरणात्मक गली का आ श्रय लेत हुए सामान्य प्रसगा का भा विस्तार म वर्णित किया है। वातावरण क न्नाकानरूप चित्रण म त मय न्ना लान क का ण कथानक म कहीं कहा निथिनता आ गई है। इस प्रसगा म मूर्ति पूजा सन्ध्या उपासना आदि क उल्लख द्वारा नखिका न अपन आस्तिक भावा का प्रकट किया है। जस कथागत घटनाए मन्द मन्थर गति म विकसित हुई हैं और उनम गतिकता का अभाव रहा है।

घूमत नक्षत्र म साधना माधवी और श्रीका त क पारिवारिक सम्स्या क रूप म अनक पात्रा को स्थान प्राप्त हुआ है किन्तु प्रमुख पात्र ह–साधना माधवी श्रीकान्त और उसकी बन्हिन रेखा। समाज सवा तमठता परोपकार स्नह सहनशीलता आदि सद्गुणा की दृष्टि स उक्त चारा पात्रा का चरित्र प्राय एकरूप है। माधवी क पति रजात के अतिरिक्त अन्य गौण पात्रा म भी प्राय सद्वृत्तिया का विकास हुआ है। रजीत क मन म भी परिस्थितिवश अन्त म अनुतापमयी भावनाए जाग्रत हुई जिससे उसकी दुष्प्रवृत्तिया का पर्याप्त परिष्कार हो गया। लखिका न परिस्थिति-याजना तथा कथोपकथन क अतिरिक्त अनक प्रत्यक्ष कथन प्रणाली म भी पात्रा की विशषताओं को व्यक्त किया है। उदाहरणाथ निम्नलिखित उक्ति म श्रीकान्त का चरित्र द्रष्टव्य है—

श्रीका त और उसक मित्र सच्च हृदय से जन सेवा करना चाहत थ। यह बात श्रीकान्त क लिए नवीन न थी। वह अपन कालज क दिना म ही सवा म रुचि रखता था। कालज की रन्नास सोसायटी का वह प्रधान था। या भी किसी को कष्ट होता रोग हाता वह सदव तत्पर रहता था। अध्यापन क पश्चात उसक विचार बहुत विकसित हो रह थ।[1]

श्रीकान्त क हृदय म साधना क प्रति जो अव्यक्त प्रम था उसकी अभिव्यक्ति लखिका ने यत्र तत्र बड मनोवज्ञानिक ढग स की है। उन्होंने रोचक और सक्षिप्त कथोपकथन द्वारा पात्रा की भावनाओं कथानक और देशकाल को यथाप्रसग मुखरित किया है। कतिपय स्थलो पर तर्कपूर्ण सवादों को भी स्थान प्राप्त हुआ है। माधवी और सावित्री (साधना की माता) क समाज विषयक वार्त्तालाप एव हेमन्त तथा स्वामी जी क आध्यात्मिक सवाद एस हा हैं।[2] लखिका न सवादा म नाटकीयता क समावश अथवा भाव मुद्राओं की सूचना की ओर भी यथाचित ध्यान दिया है।

घूमत नक्षत्र म देशकाल क चित्रण की ओर विशष ध्यान दिया गया है। इसक कथानक का सम्बन्ध मसूरी अमनसर स रहा है अत वहां क स्थानादि की लेखिका ने प्राय चर्चा की है। उदाहरणाथ हास्पीटल रोड का समीपस्थ बाजार स मिलानेवाल

१ घूमत नक्षत्र पृष्ठ ३५
२ देखिय घूमत नक्षत्र पृष्ठ ८२ ८३ १३८

पुल के विषय में उन्होंने लिखा है— १९५३ में इसे बिल्कुल नये सिरे से बनवाया और इसका नाम 'पदम भण्डारी पुल' रख दिया गया।" पुल पर महावीर भिक्षुकों का आगमन तथा उनकी भिक्षावृत्ति के विषय में भी विस्तार से उल्लेख किया गया है।[2] श्रीकान्त तथा सरिता के पति हेमन्त की यात्रा के प्रसंग में हरिद्वार, टूर की पौडी गंगा की उज्ज्वल धारा दीपदान आदि दृश्यों का रोचक चित्रण हुआ है।[3] स्वतन्त्रता के उपरान्त भारत के विभिन्न क्षेत्रों में प्रगति की जो लहर व्याप्त हुई उसका लेखिका ने यत्र-तत्र प्रासंगिक रूप से उल्लेख किया है। इसके अतिरिक्त उनके देशकाल सम्बन्धी तथ्यों को सूक्ति वाक्यों में भी व्यक्त किया गया है। यथा— अधिक शिक्षित नारी वर्ग आज सेवा के क्षेत्र में नाम का भूखा है काम का नहीं।'

सामाजिक कुरीतियों (जातीय भेदभाव दहेज प्रथा विधवा की दुर्दशा आदि) का उल्लेख करके उनके निवारण की दिशा में आदर्श प्रस्तुत करना इस कृति का लक्ष्य है। साधना, रेखा माधवी और श्रीकान्त अपनी अपनी परिस्थितियों के अनुसार समय मिलने पर पीड़ितों एवं निराश्रितों की सेवा करते हैं। उनका मुख्य कार्य रेखा माधवी द्वारा प्रतिष्ठित 'नारी मन्दिर' है जहाँ पीड़ित नारियों को सम्मानपूर्वक जीविका प्राप्त करने का अवसर प्राप्त होता था। लेखिका के मत में पुरुषों की भांति महिलाओं को भी देश सेवा में योग देना चाहिए और यदि समाज के निन्दक इसमें बाधक हों तो उनकी उपेक्षा करनी चाहिए।' इसमें व्यक्त किया गया एक अन्य सन्देश यह है कि पत्नी पति की सहचरी है—पति के अत्याचारों के आगे झुकना उसका कर्तव्य नहीं किन्तु पति को कष्ट में देखकर पूर्व अपराध का विस्मरण कर पति-सेवा उसका धर्म है।' इस प्रकार लेखिका ने अथ से इति तक उत्तम भावों की व्यंजना की है। प्रेम तथा विवाह के क्षेत्र में जाति बन्धन की अपेक्षा वे सुपात्र चयन को अधिक महत्त्व देती है। इसी कारण साधना और रजीत के विवाह को असफल और रेखा तथा रमण एवं सरिता तथा हेमन्त के विवाह को सफल दिखाया गया है।

सुश्री महाजन ने कथानक की सुचारु अभिव्यक्ति के लिए आद्योपान्त व्यावहारिकता की ओर विशेष ध्यान दिया है। उन्होंने संस्कृत के सरल तत्सम शब्दों का प्रचुर प्रयोग किया है, किन्तु विदेशी शब्दों के प्रयोग की प्रवृत्ति उनकी रचना में बहुत कम है। शीघ्रता के वश में त्वरा के प्रयोग के फलस्वरूप कहीं कहीं वाक्य विन्यास में कृत्रिमता आ गई है। यथा— त्वरा से सावित्री भीतर गई और लिफाफा ले आई। त्वरा पूरा

१ धूमते नक्षत्र पृष्ठ २८

२–३ देखिये धूमते नक्षत्र पृष्ठ ६९ १०० १३३ १६४

४ धूमते नक्षत्र पृष्ठ ६६

५ ६ देखिये धूमते नक्षत्र (अ) पृष्ठ ७८ ८२ (आ) पृष्ठ ३३८

७ धूमते नक्षत्र पृष्ठ ६

४० श्रीमती मन्नू भंडारी

श्रीमती मन्नू भंडारी ने मुख्य रूप से कहानियों की रचना की है किन्तु अपने पति श्री राजेन्द्र यादव के साथ सम्मिलित रूप से एक इंच मुस्कान शीर्षक मनोवैज्ञानिक उपन्यास की भी रचना की है जिसमें २०२ पृष्ठ हैं। अन्त में २८ पृष्ठों में (३०३-३२९ तक) क्रमशः राजेन्द्र यादव और मन्नू भंडारी ने अपना अपना वक्तव्य लिखा है जिससे निम्नलिखित तथ्यों का बोध होता है—(अ) आलोच्य उपन्यास की रचना अत्यन्त संघर्षशील परिस्थितियों में हुई है (आ) इसका कथानक मुख्य रूप में श्रीमती मन्नू भंडारी का था (इ) जब यह उपन्यास धारावाहिक रूप से ज्ञानोदय में प्रकाशित हुआ था तब लेखिका द्वारा लिखित परिच्छेद पाठकों ने अपेक्षाकृत अधिक पसन्द किये। इस उपन्यास में चौदह परिच्छेद हैं जिनमें विषमसंख्यक (अर्थात् पहला, तीसरा, पांचवां आदि) परिच्छेद राजेन्द्र यादव द्वारा लिखित हैं और समसंख्यक परिच्छेदों की रचना लेखिका ने की है।

एक इंच मुस्कान में मुख्य रूप से तीन पात्र हैं—अमर, रंजना और अमला। समस्त कथानक में उक्त तीन पात्रों की परिस्थितियों, मनःस्थितियों, क्रियाओं एवं प्रतिक्रियाओं का ही आलेखन हुआ है। अमर के मनोविज्ञान को राजेन्द्र यादव ने प्रस्तुत किया है और रंजना और अमला की ओर से मन्नू भंडारी ने लिखा है। अमर एक लेखक है वह बाह्य परिस्थितियों की अपेक्षा अपनी मानसिक प्रतिक्रियाओं में अधिक जीता है। रंजना उसकी प्रेयसी थी जो उसके व्यक्तित्व को उसकी सम्पूर्ण दुर्बलताओं एवं सबलताओं के साथ चाहती थी। अमर ने भी पहले उसे रंजना पूरक माना था उसने लेकर विवाह तथा अन्य सुख सुविधाओं के स्वप्न संजोये थे। उसी की प्रसन्नता के लिये रंजना अपने माता पिता से लड़ झगड़कर दिल्ली चली आई थी और एक कालेज में अध्यापन कर स्वतन्त्र जीवन यापन कर रही थी। विवाह के पूर्व अमर अपने उपन्यासों की पाठिका एवं पत्र मित्र अमला से मिला, जो उच्च वर्ग की विडम्बना से प्रताडित पति द्वारा त्यक्ता अहम्मन्या नारी थी। उसने अमर को परामर्श दिया कि वह विवाह न करके स्वतन्त्र जीवन यापन करता तो उसका लेखक व्यक्तित्व अधिक ऊंचा उठ सकेगा। उसकी यह बात अमर के अन्तःकरण पर इतनी छा गई कि फिर उसने चाहे अपने घनिष्ठ मित्र टंडन और उसकी पत्नी मंजू के आग्रह से रंजना से विवाह कर लिया किन्तु उसका विवाहित जीवन सुखी न हो सका। उसका जीवन मानसिक अन्तर्द्वन्द्व का स्थान बन गया। एक ओर थी रंजना द्वारा प्रेम, समाज संस्कार और दूसरी ओर थी अमला की सायास मुस्कान जो उसे दूसरी ओर से मुक्त हो जाने की भावना से भरती हुई सृजन की प्रेरणा देती थी। इस सावधानी का परिणाम यह हुआ कि अन्त में उसकी पत्नी रंजना निराश होकर उसे छोड़कर चली गई। उधर रहस्यमयी अमला ने भी एक दिन जीवन से ऊब कर आत्मघात कर लिया।

अमर उपन्यास का नायक है उसका व्यक्तित्व संश्लिष्ट स्खलित एवं द्वन्द्वमय है।

पूछा माना अमर के अचानक ... की सत्यता को अच्छी तरह जान लेना चाहती हो। मेरा प्रोग्राम तो मेरी सनक पर निर्भर करता है, और सनक हर क्षण बदलती रहती है। फिर सोफे पर बैठती हुई बोला खबर-सूचना तो मैं कभी देती नहीं—अचानक मिलकर सामनेवाले को स्तम्भित कर उसका भी एक आनन्द होता है रंजना। और अमला मस्करा दी। [1]

लेखिका ने जहाँ मुख्य रूप से पात्रों की क्रियाओं, प्रतिक्रियाओं आदि का चित्रण किया है वहाँ कतिपय प्रसंगों में बाह्य वातावरण के दृश्यों की भी सुन्दर अभिव्यक्ति की है (वैसे ऐसे प्रसंग अत्यन्त विरल हैं)। उदाहरणार्थ पुरी में सागर के चहुँ ओर का दृश्यांकन अवलोकनार्थ है— ढलती रात आसमान पर छिटके तारे और सामने गरजता फुफकारता अनन्त समुद्र। आज समुद्र और दिनों की अपेक्षा अधिक अशान्त अधिक उत्तेजित था। आसमान को छूने का दुस्साहस करनेवाली बड़ी बड़ी लहरें जब दूर क्षितिज पर उठतीं और एक दूसरी को ठेलती हुई बड़े वेग से आगे बढ़तीं तो लगता कोई शक्ति इनके वेग को रोक नहीं सकती, आज ये सब-कुछ अपने भीतर समा लेंगी पर किनारे पर आते ही जाने क्या होता कि बड़े ही विवश भाव से चीत्कार करती हुई ये बिखरकर चूर चूर हो जाती। [2] वैसे राजेन्द्र यादव की तुलना में मन्नू भंडारी ने अपने परिच्छेदों में दृश्यांकन के चित्रण की ओर कम ध्यान दिया है किन्तु केवल इस दृष्टि से उनके परिच्छेदों का महत्त्व कम नहीं हो सकता। वस्तुतः इस उपन्यास में लेखक दम्पति का उद्देश्य यही था कि दोनों के सम्मिलित प्रयास से नूतन प्रयोग का आश्रय लेते हुए एक मनोवैज्ञानिक कथा कृति की सृष्टि की जाए। इसमें कोई सन्देह नहीं कि उनका यह प्रयोग अत्यन्त उच्च कोटि का सिद्ध हुआ है। कथानक की अभिव्यक्ति गठन प्रवाह और अभिव्यंजना प्रत्येक दृष्टि से यह एक श्रेष्ठ उपन्यास है, इसके लिए लेखकद्वय बधाई के पात्र हैं।

आलोच्य उपन्यास की भाषा शैली भावानुरूप सक्षम एवं प्रभावपूर्ण है। राजेन्द्र यादव की भाषा प्रायः प्रौढ़ एवं गम्भीर है किन्तु मन्नू भंडारी ने सरस रोचक एवं प्रवाहपूर्ण भाषा शैली का प्रयोग किया है। शैली की दृष्टि से यह एक नूतन प्रयोग है कि एक ही उपन्यास में पुरुष लेखक ने पुरुष पात्रों के मनोविज्ञान को प्रस्तुत किया है और लेखिका ने पात्राओं के अन्तर्जगत् एवं बहिर्जगत् की क्रियाओं प्रतिक्रियाओं का चित्रण किया है। लेखिका के अभिव्यंजना शिल्प की विशिष्टता यह है कि वे पात्रों के साथ एकाकार होकर उनका जीवन अंकित करती हैं। इस प्रसंग में राजेन्द्र यादव का उक्ति उद्धरणीय है— मेरे और मन्नू के लेखन में यही मौलिक अन्तर भी है। वह कथा के पात्रों के साथ इतनी अधिक एकाकार हो जाती है कि उनका दुर्भाग्य उसे अपना दुर्भाग्य लगता है। [3]

---

१ एक इंच मुस्कान पृष्ठ १६४

२ एक इंच मुस्कान, पृष्ठ १७८

३ देखिये 'एक इंच मुस्कान', पृष्ठ ३१४

प्रस्तुत उपन्यास में मुख्य रूप से जिस समस्या को उठाया गया है वह यह है कि लेखक को गृहस्थ जीवन के पचड़े में पड़ना चाहिए अथवा नहीं? लेखिका ने अपने उपन्यास में यह स्पष्ट कर दिया है कि पात्रों का उनके अपने व्यक्तिगत जीवन से उतना सम्बन्ध नहीं है जैसा कि अनेक पाठक सोचते हैं। लेकिन इस कथा का सारांश यह है कि उनका व्यक्तिगत जीवन सुखी है कि न हो। उपन्यास में अमर के जीवन द्वारा तो लेखिका ने यही सिद्ध किया है कि बुद्धिजीवी लेखक को प्रेम विवाह गृहस्थी आदि भावात्मक सम्बन्धों से दूर ही रहना चाहिए नहीं तो उसके अन्दर का कलाकार मर जाता है। इसके अतिरिक्त कतिपय अन्य प्रासंगिक समस्याओं का भी यत्र तत्र उल्लेख हुआ है। यथा—प्रेम विवाह अधिक सफल हैं अथवा परम्परागत विवाह? क्या प्रत्येक नारी तथा प्रत्येक पुरुष के लिए विवाह का बन्धन अनिवार्य है? आदि। उक्त समस्याओं को लेकर उपन्यास के मुख्य एवं गौण पात्रों में अनेक तर्क वितर्क हुए हैं किन्तु अन्तिम निर्णय कुछ भी नहीं दिया गया है। वस्तुतः उक्त प्रश्न व्यक्तिगत जीवन तथा दृष्टिकोण से सम्बद्ध हैं अतः उनके जितने भी सम्भव उत्तर हो सकते हैं वे ही पात्रों ने अपने तर्क वितर्क में प्रस्तुत किये हैं। उपन्यास का नायक अमर स्वातन्त्र्यकालीन बुद्धिजीवी वर्ग के खण्डित व्यक्तित्व का प्रतीक है। उसकी असफलता मानो उस समस्त वर्ग की असफलता है।

## निष्कर्ष

इस युग की लेखिकाओं ने मुख्य रूप से समाज एवं परिवार को केन्द्र बनाकर प्रेममूलक उपन्यासों की रचना की है। कहीं घटना संयोग अथवा चारित्रिक दृढ़ता का आधार लेकर प्रेम सम्बन्धों को सफलता में परिणत कर दिया गया है और कहीं सामाजिक संकीर्णता वर्ग भेद वर्ण भेद आदि बाधाओं को सर्वजयी दिखाकर विरह एवं निराशा में उपसंहार किया गया है। इन उपन्यासों में मध्यवर्गीय परिवारों की सामयिक समस्याओं को विशद रूप से उभारा गया है। विशेषता यह है कि जहाँ पूर्ववर्ती उपन्यास लेखिकाओं ने समाज को केन्द्र मानकर व्यक्ति की अनुभूतियों का चित्रण किया था वहाँ इस युग में व्यक्ति को प्रमुख मानकर उसके परिवेश को गौण रूप में चित्रित किया गया। इन लेखिकाओं ने नारी होने के नाते नारी हृदय की अभिव्यक्ति एवं नारी की समस्याओं के चित्रण पर अधिक बल दिया है। कुछ लेखिकाओं ने तो इस दिशा में रूढ़ि प्राप्त प्रवृत्तियों को ही अपना लिया है जैसे कि सत्यवती उपा ने क्षितिज के पार में हिन्दू विधवा की पारिवारिक एवं सामाजिक दुर्दशा का चित्रण किया है। इसी प्रकार सुषमा भाटी के गेट वापर तथा मधुलिका के प्राणों की प्यास में वन्ध्या जीवन की विभीषिकाओं का चित्रण प्रमुख विषय है। कतिपय अन्य लेखिकाओं ने नारी की वर्तमान समस्याओं की ओर ध्यान देकर युगानुरूप सजगता का परिचय दिया है। उदाहरणार्थ मीरा महादेवन ने सो क्या जाने पीर परायी में अभावग्रस्त निम्नमध्यवर्गीय परिवार की कन्या को केन्द्र बनाकर नौकरी करनेवाली नारी के मार्ग में आनेवाले विभिन्न प्रलोभनों एवं बाधाओं का यथार्थ

चित्रांकन किया है। उषा प्रियंवदा ने भी 'पचपन खम्भे लाल दीवारें' में ऐसे ही अभावग्रस्त परिवार की कालेज में नौकरी करनेवाली कन्या की मानसिक शून्यता एवं हलचल का मनोवैज्ञानिक चित्रण किया है। इन सामाजिक उपन्यासों में कुंवरानी तारादेवी का 'जीवन दान' एक श्रेष्ठ उपन्यास है। यद्यपि इसमें भी प्रेम-कथा को स्थान दिया गया है किन्तु इसके प्रस्तुतीकरण में लेखिका ने व्यापक दृष्टिकोण का परिचय दिया है। भारत की सामाजिक, राजनीतिक तथा आर्थिक स्थितियों की चर्चा करते हुए उन्होंने मार्क्सवादी सिद्धान्तों की प्रशंसा की है और भारतीय सभ्यता के सुधार पर बल दिया है।

सामाजिक उपन्यासों के अतिरिक्त इस युग में श्रीमती सुदेश रश्मि ने 'एक ही रास्ता' तथा उमा देवी ने 'आलिंगन' शीर्षक ऐतिहासिक उपन्यास भी लिखे हैं। इनमें सुदेश रश्मि का उपन्यास शुद्ध रूप से ऐतिहासिक है, क्योंकि इसमें देश और काल के संदर्भ में नवाब सरफ़राज़, अलीवर्दी, क़ासिम आदि पात्र ऐतिहासिक हैं। उमा देवी के उपन्यास में इब्राहीम लोदी, बाबर आदि गौण पात्रों एवं घटनाओं के अतिरिक्त प्रमुख पात्र एवं घटनायें काल्पनिक हैं। इस कृति को 'ऐतिहासिक प्रेमाख्यानक उपन्यास' की संज्ञा दी जा सकती है।

इस युग के पुरुष लेखकों की रचनाओं में नैतिक पूर्वाग्रह बहुत कुछ शिथिल रहे हैं। यशपाल, मन्मथनाथ गुप्त, जैनेन्द्र प्रभृति लेखकों ने काम प्रवृत्ति को मानव की अनिवार्य वृत्ति मानकर अश्लीलता एवं यौन विकृतियों का चित्रण किया है। नारी जाति सामाजिक मर्यादाओं के प्रति उतने नग्न रूप में उच्छृंखल नहीं हो सकती। यही कारण है कि लेखिकाओं ने स्त्री-पुरुष-सम्बन्धों को प्रायः मानसिक सतह पर ही रखा है और सामाजिक व्याघातों से उत्पन्न वेदना एवं विवशताओं का ही चित्रण मुख्य रूप से किया है। मधूलिका मिश्र की 'तड़पते बीते दिन' शीर्षक कृति उक्त कथन की अपवाद है क्योंकि इसमें लेखिका ने निर्लज्ज होकर आलिंगन, चुम्बन आदि का खुला चित्रण किया है।

वर्तमानयुगीन कथा साहित्य की एक अन्य विशेषता है—पात्रों में वर्गगत प्रवृत्तियों के स्थान पर व्यक्ति-वैचित्र्य की स्थापना। अधिकांश लेखिकाओं ने युग के इस प्रभाव की उपेक्षा करते हुए स्थूल चरित्र चित्रण किया है किन्तु प्रकाशवती, मन्नू भंडारी आदि ने अपने उपन्यासों को व्यक्ति के धरातल से प्रस्तुत किया है। अन्य अनेक लेखिकाओं ने भी अपने पात्रों में मनोविज्ञान सम्मत सूक्ष्मताओं के विश्लेषण का लक्ष्य रखा है। पात्रों का आत्म विश्लेषण, चेतना प्रवाह वर्णन आदि इस युग के चरित्र चित्रण की उल्लेखनीय विशेषतायें हैं।

देशकाल के चित्रण में आंचलिक स्पर्श एवं स्थानीय स्पंदन की प्रवृत्ति इस युग की नई देन है। किसी विशेष प्रदेश की भौगोलिक स्थिति, सामाजिक एवं धार्मिक रीति परम्परा, राजनीतिक उत्थान पतन आदि का ब्यौरा देकर उस अंचलविशेष का प्रत्यक्ष परिचय देना आंचलिक उपन्यासों की विशेषता होती है। श्रीमती भारती विद्यार्थी का 'पाच बॅन' नामक उपन्यास इसी प्रकार का है क्योंकि इसमें दक्षिण भारत के सामाजिक

धार्मिक एवं राजनीतिक जीवन पर प्रकाश डाला गया है। इसी प्रकार भारती विद्यार्थी के हार या जीत एवं शिवानी के मायापुरी में भी कुछ कुछ आंचलिक प्रभाव का स्पर्श है। हार या जीत में केरल के रीति रिवाजों की चर्चा प्रमुख विषय है और मायापुरी में पर्वतीय समाज की रूढ़िगत परम्पराओं का यत्र तत्र उल्लेख हुआ है।

शिल्प की दृष्टि से इस युग में अनेक नूतन प्रयोग हुए हैं किन्तु लेखिकाओं के उपन्यासों में मुख्यतः प्राचीन घटनाप्रधान अथवा चरित्रप्रधान शैलियों का ही प्रयोग हुआ है। प्रकाशवती तथा मन्नू भंडारी ने अपनी कृतियों में नूतन शैली का प्रयोग किया है। इनमें मुख्य पात्रों ने अपने-अपने दृष्टिकोण से आत्म चिंतन की शैली में कथानक प्रस्तुत किये हैं। इस प्रकार पात्रों के आत्मविश्लेषण से उनका सूक्ष्मातिसूक्ष्म मनोविज्ञान उभरकर पाठकों के समक्ष प्रस्तुत हुआ है। वास्तविक कला प्रेरणा से उद्भूत होने के कारण यह प्रयोग अपने में बड़ा सफल एवं मार्मिक सिद्ध हुआ है। इस काल के उपन्यासों में भाषा के प्रायः सरल एवं बोधगम्य रूप को अधिक स्थान प्राप्त हुआ है। देशज शब्दों, प्रसंगानुकूल मुहावरों एवं सूक्तिगर्भित वाक्यावली ने भाषा शैली में पर्याप्त सजीवता की सृष्टि की है।

# उपसंहार

स्वातन्त्र्योत्तर कथा लेखिकाओं के योगदान का मूल्यांकन करने पर इसमें सन्देह नहीं रह जाता कि इस युग की लेखिकाएँ अपने समकालीन लेखकों की तुलना में कहीं भी कम नहीं ठहरती। प्रारम्भकालीन और विकासकालीन लेखिकाएँ उतनी जागरूक नहीं थी क्योंकि एक ओर पर्दा प्रथा, अशिक्षा, अन्धविश्वास, धार्मिक रूढ़ियाँ आदि ने उनकी प्रतिभा का दमन रखा था, दूसरी ओर गृहिणी के उत्तरदायित्व के संकुचित दायरे से बाहर आकर कुछ करने की उनकी वैसी तीव्र आकांक्षा भी नहीं थी, जबकि पुरुष लेखक उक्त बाधाओं से मुक्त थे। फलतः स्वतन्त्रता पूर्व काल में पुरुषों और स्त्रियों द्वारा विरचित कथा-साहित्य में जो अन्तर लक्षित होता है, बाद के कथा साहित्य में वैसा नहीं है।

स्वतन्त्रता प्राप्ति के उपरान्त भारत में विभिन्न क्षेत्रों में विविध परिवर्तन हुए। राजनीतिक एवं सामाजिक नवोत्थान के परिणामस्वरूप साहित्य की अन्य विधाओं की भाँति कथा-क्षेत्र के बहुमुखी विकास की सम्भावनाएं भी शनैः शनैः व्यक्त होने लगीं। ज्यों-ज्यों शिक्षा और विज्ञान उन्नति करते गये त्यों त्यों नैतिक पूर्वाग्रहों में शिथिलता आने लगी। पुरुष लेखकों की रचनाओं में नवागत परिवर्तन त्वरित गति से लक्षित हुए किन्तु लेखिकाएं भी बहुत पीछे नहीं रहीं। पश्चिम के प्रभाव ने नारी पर भारतीय आदर्शों द्वारा आरोपित पूर्व-बन्धनों ( पर्दा प्रथा, पति का अनुचरत्व आदि ) की निस्सारता को सिद्ध करके समानाधिकारों का समर्थन किया। फलतः नारी को आत्मोन्नति के अधिकाधिक अवसर सुलभ हुए। उक्त नवोद्बोधन का ही यह परिणाम है कि इस युग में कहानी और उपन्यास दोनों क्षेत्रों में महिलाओं ने पूर्ववर्ती युगों की अपेक्षा अधिक तत्परता एवं जागरूकता का परिचय दिया है।

इस युग की कहानी लेखिकाओं में सत्यवती मल्लिक, शिवरानी, रजनी पनिकर, चन्द्रकिरण सौनरेक्सा, शम्भुकुमारी वर्मा, शामा बोरा, मन्नू भण्डारी और शान्ति मेहरोत्रा के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। शिवरानी, विद्या, शामा बोरा आदि कतिपय लेखिकाओं ने पुरुष द्वारा नारी पर अत्याचार, दहेज प्रथा, वेश्या जीवन का नरक आदि परम्परागत विषयों को ही अपनी कहानियों में स्थान दिया है, किन्तु रजनी पनिकर, मन्नू भण्डारी प्रभृति जागरूक लेखिकाओं ने उन नूतन समस्याओं एवं संघर्षों का चित्रण किया है जो वर्तमान युग में व्याप्त कुण्ठा, असन्तोष एवं विशृंखलता का परिणाम है। सामूहिक रूप से अनुशीलन करने पर उक्त लेखिकाओं के कहानी साहित्य में निम्नलिखित प्रवृत्तियां

समष्टि की अपेक्षा व्यष्टि की समस्याओं को महत्त्व देना इस युग की प्रमुख प्रवृत्ति है। जैनेन्द्र, इलाचन्द्र जोशी और अज्ञेय ने अपने उपन्यासों में पात्रों के अन्तर्व्यक्त चरित्र को मनोवैज्ञानिक पद्धति से अनावृत्त करके जिस नवीन शैली को जन्म दिया था लेखिकाओं में मन्नू भण्डारी एवं रजनी पनिकर का कथा-साहित्य उसकी विशेषताओं को अपने में समेटे हुए है। अन्तर केवल यह है कि जहाँ अधिकांश पुरुष लेखकों ने यौन विकृतियों, काम प्रवृत्तियों और चरित्र स्खलनों को अश्लीलता की सीमा तक पहुँचा दिया है वहाँ लेखिकाओं ने प्राय उन्हें मानसिक सतह पर ही रखा है और तज्जन्य आत्मपीड़न को ही व्यक्त किया है। सुषमा नाटा मधूलिका मिश्र आदि कतिपय अपवादस्वरूप लेखिकाओं ने वासना के नग्न चित्र भी अंकित किये हैं। मन्नू भण्डारी की कुछ कहानियों में भी वैसे स्थल हैं किन्तु अस्पष्ट होने के कारण वे उतने विकृत प्रतीत नहीं होते। इस युग की लेखिकाओं में कहानी-कला और उपन्यास कला का उन्नयन समान स्तर पर रहा है। सामाजिक उपन्यासों के अतिरिक्त कुछ ऐतिहासिक एवं मनोवैज्ञानिक उपन्यास भी लिखे गये किन्तु प्रमुखता सामाजिक उपन्यासों की ही रही। इस काल की कुछ लेखिकाओं ने अपने पतियों के सहयोग से उपन्यासों की रचना की है। मन्नू भंडारी और भारती विद्यार्थी के उपन्यास इसी प्रकार के हैं।

स्वातन्त्र्योत्तर कथा साहित्य उत्तरोत्तर व्यक्त से अव्यक्त आस्था से अनास्था समाज से व्यक्ति आदर्श से यथार्थ एवं स्थूल से सूक्ष्म की ओर प्रवृत्त होता रहा है। इस परिवर्तन के परिणामस्वरूप शिल्प की दृष्टि से भी अनेक नूतन प्रयोग सम्मुख आये हैं। रजनी पनिकर, मन्नू भंडारी और प्रकाशवती ने अपने उपन्यास नूतन शैली में प्रस्तुत किये हैं, पात्रों के आत्मविश्लेषण को ही समस्त तत्त्वों का केन्द्र बनाया गया है। वस्तुतः लेखिकाओं ने हिन्दी कथा साहित्य को अपनी संवेदनशील भावनाओं एवं जागरूक प्रतिभा के आश्रय द्वारा पर्याप्त गौरवान्वित किया है। नारी हृदय का जितना सफल चित्रण लेखिकाएँ कर सकी हैं उतना लेखकों के कथा-साहित्य में उपलब्ध नहीं है। इसके अतिरिक्त गार्हस्थ्य जीवन बाल मनोविज्ञान सौतिया डाह आदि विषय ऐसे हैं जिनमें पुरुषों की अपेक्षा महिलाओं ने अधिक सजीव कहानियों की रचना की है। इसका यह तात्पर्य कदापि नहीं है कि प्रत्येक क्षेत्र में पुरुष लेखकों का कथा-साहित्य अपेक्षाकृत हीन ही है। ऐसे क्षेत्र अनेक हैं जहाँ लेखिकाओं का पक्ष अपेक्षाकृत दुर्बल है। उदाहरणार्थ लेखिकाएँ केवल सामाजिक कथा क्षेत्र में गतिशील रही यह भी एक दोष है क्योंकि अन्य क्षेत्रों का उन्होंने कहीं कहीं स्पर्श मात्र ही किया है। जिस प्रकार वृन्दावनलाल वर्मा, राहुल सांकृत्यायन, हजारीप्रसाद द्विवेदी प्रभृति विद्वानों ने शोधपूर्ण ऐतिहासिक उपन्यास प्रस्तुत किये हैं वैसा लेखिकाएँ नहीं कर सकीं। उमादेवी, सुमन रश्मि आदि एक-आध अपवाद स्वरूप नाम लिये भी जा सकते हैं तो भी हमें यह कहने में संकोच नहीं होना चाहिए कि उनके ऐतिहासिक उपन्यास उतने उच्च स्तर के नहीं हैं। इसी प्रकार मनोवैज्ञानिक कथा-साहित्य के क्षेत्र में अज्ञेय जैनेन्द्र और इलाचन्द्र जोशी की कला को लेखिकाओं ने

परिशिष्ट

# सहायक ग्रथो की सूची

## लखिकाओ के कहानी सग्रह और उपन्यास

| | |
|---|---|
| १ अणिमा सिंह | नारी प्रथम स० सिंह प्रेस कलकत्ता। |
| २ ५ अन्नपूर्णा ताडा | चिता की धूल प्रथम स० सन १९६१ नाना ताक प्रकाशन लखनऊ। |
| | निर्ममता का अभिशाप सन १९६१ भारतीय ग्र माला लखनऊ। |
| | मिलनाहुति प्रथम स० सवत २०१८ हिन्दी साहित्य भण्डार लखनऊ। |
| | विजयिनी प्रथम स० भारतीय ग्र थमाला लखनऊ। |
| ७ आदर्श कुमारी आनन्द | गरीब घर अमीर दराने प्रथम स० नवयुग पुस्तक भण्डार लखनऊ। |
| | प्रेम और बलिदान प्रथम स० सन १९६० नवयुग पुस्तक भडार लखनऊ। |
| ८ आशारानी 'अंशु' | काश नहरें बोल पाती, अकुरा प्रकाशन इलाहाबाद। |
| ९ ११ इन्दिरा नूपुर | वह कौन थी प्रथम स० सन १९६० चन्द्रलोक प्रकाशन इलाहाबाद। |
| | माया के आसू प्रथम स० सन १९५८ चन्द्रलोक प्रकाशन इलाहाबाद। |
| | सपने मान और हठ प्रथम स० चन्द्रलोक प्रकाशन इलाहाबाद। |
| १२ इन्दुमती | उजडे निरत तनाय म सन १९८, सरस्वती प्रेस, बनारस। |
| १३ उमा देवी | आलिगन प्रथम स० सन् १९४९ हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय वाराणसी। |
| १४ उर्मि | प्रतीक्षा प्रथम स० प्रकाशक |

| | |
|---|---|
| १५ उषा | फिर यमना आया प्रथम स० सन् १९ [illegible] अम [illegible]। |
| १६ १७ उषा प्रियम्वदा | जिन्दगी और गुलाब के फूल प्रथम स० सन १९६१ भारतीय ज्ञानपीठ वाराणसी। |
| | पचपन खम्भे लाल दीवारें राजकमल प्रकाशन दिल्ली। |
| १८ उषा सक्सेना माधवी | बहुत बातें प्रथम स० सन् १९५५ अग्रवाल बुक हाउस इलाहाबाद। |
| १९ २० कंचनलता सब्बरवाल | प्यासी धरती सूना नारि प्रथम स० सन १९६२ माडर्न हाउस लखनऊ। |
| | नूपुर प्रथम सं० हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय वाराणसी। |
| २१ कमला टंडन कमल | बिखरते स्वप्न प्रथम स० सन १९ [illegible] नवयुग प्रकाशन लखनऊ। |
| २२ कमलेश सक्सेना | शाप या वरदान प्रथम स० आगम पब्लिशिंग कम्पनी नई दिल्ली। |
| २ २४ कान्ता सिन्हा | अतृप्ता प्रथम स० सन १९६२ राजपाल एण्ड सन्स दिल्ली। |
| | काँच का रास्ता प्रथम स० सन १९ [illegible] प्रीमियर पब्लिशिंग हाउस वाराणसी। |
| २५ किरणकुमारी गुप्ता | पुरस्कार प्रथम स० सन १९५५ विनोद पुस्तक मन्दिर आगरा। |
| २६ कुवरानी तारादेवी | जीवनदान प्रथम स० राजपाल एंड सन्स दिल्ली। |
| २७ कृष्णा रविकमल | भटकते राही प्रथम स० पल्ली ग्रन्थालय इलाहाबाद। |
| २८ कृष्णा सोबती | डार से बिछुडी सन १९६ [illegible] राजकमल प्रकाशन दिल्ली। |
| [illegible] कौशल्या अश्क | दो धारा द्वितीय स० सन १९५४ नीलाभ प्रकाशन गृह इलाहाबाद। |
| चन्द्रकिरण सौनरेक्सा | चन्दन चाँदनी प्रथम स० सन १९६२ मित्र प्रकाशन इलाहाबाद। |
| [illegible] चारुशीला मिश्रा | त्रिशूल नवयुग प्रेस लिमिटेड पटना। |
| तारा पोतदार | रेखाएँ और बिन्दु सन १९५२ एजूकेशनल बुक डिपो नागपुर। |

| | |
|---|---|
| ३३ दाना | चाय का पानी प्रथम स० सन १९५१ मनोहर पुस्तकालय कमला मार्केट दिल्ली। |
| ३४ नमिता लम्बा | ज़िन्दगी के अनुभव प्रथम स० सन १९५६ मन्त्र बुक डिपो इलाहाबाद। |
| ३५ नारायणी कुशवाहा | पराय बस में चिनगारी प्रकाशन बनारस। |
| ३६ पद्मावती पटरथ | मील के पत्थर प्रथम सम्करण सुषमा साहित्य मन्दिर जबलपुर। |
| ३७ ३८ पद्मा भारती | मिनारों के बीच प्रथम स० इण्डिया पब्लिकेशन एण्ड एन्टरटाइज़म कलकत्ता। |
| | मरियम सवत् २०१२ भारती कुटीर कलकत्ता। |
| | विधाता के निर्माता प्रथम स० इण्डिया पब्लिकेशन एंड एन्टरटाइज़म कलकत्ता। |
| ४० ४१ पद्मा महाजन | घूमते रास्ते सन १९६० साहित्य सदन लुधियाना। |
| | सवप और शान्ति प्रथम स० सन् १९५७ राज पाल एंड सस दिल्ली। |
| ४२ प्रकाशवती | चार पर्तें प्रथम स० सन १९६२ राजपाल एण्ड सस दिल्ली। |
| ४३ प्रकाशवती नारायण | टूटा भ्रम प्रथमावत्ति हरेन्द्र प्रकाशन भागलपुर। |
| ४४ प्रिया राजन | नशा प्रथम स० सन १९६३ नीलाभ प्रकाशन इलाहाबाद। |
| ४५ बिन्दु अग्रवाल | मोहल्ले की बुआ प्रथम स० सन १९६१ राज कमल प्रकाशन दिल्ली। |
| ४६ ४७ भारती विद्यार्थी | पाँच बेंत प्रथम स० सन १९५७ आत्माराम एण्ड सस दिल्ली। |
| | शेर या जीत प्रथम स० सन १९५ राजहंस प्रकाशन दिल्ली। |
| ४८ मधुलिका | प्राणों का प्यार प्रथम स० सन १९६० राजहंस प्रकाशन दिल्ली। |
| ४९ मधुलिका मित्र | तन्पत बात रत प्रथम स० सन १९६० अशोक पाकेट बुक्स दिल्ली। |
| ५० ५१ मन्नू भण्डारी | एक इंच मुस्कान प्रथम स० सन १९६ राजपाल एण्ड सस दिल्ली। |
| | एक प्लेट सैलाब हिन्द पाकेट बुक्स दिल्ली। |
| | तीन निगाहों की एक तस्वीर। |

